नव कश्मीर

# संस्कृत व्याकरण

मिडल श्रेणियों के लिए



सम्पादक तथा प्रकाशक :

डाइरेक्टोरेट आफ एजुकेशन

प्रबन्धकः —

स्टेशनरी एण्ड प्रिंटिंग डिपार्टमेन्ट

जम्मू एण्ड कश्मीर गवर्नमेन्ट

1965

आठवीं बार

मूल्य :

# सूची

## द्वितीय अध्याय (अजन्त शब्द रूपावली)



## तृतीय अध्याय (व्यञ्जनान्त शब्द रूपावली)



## चतुर्थ अध्याय

## द्वितीय अध्याय

# प्रथम खण्ड

## प्रथम अध्याय

### उपक्रम

प्यास लगने पर हम कहते हैं—'पानी लाओ। इसी तरह अपने से दूर ठहरे हुए सम्बन्धियों को घर की कुशल-क्षेम भेजने के लिए हम पत्र लिखते हैं। दोनों तरह से हम अपने मन के भाव या विचार दूसरों पर प्रकट करते हैं।

**भाषा** :—अपने मन के भावों या विचारों को दूसरों पर प्रकट करने का एक उत्तम साधन भाषा या बोली है। देश-भेद से भाषाएं सैंकड़ों तरह की हैं।

जैसे—डोगरी, कश्मीरी, हिन्दी, पञ्जाबी और बंगला आदि।

हमारे भारत की भाषा प्राचीन काल में संस्कृत थी। हमारे पूर्वजों को लोक-कल्याण के लिए जो जो बातें मालूम हुईं, वे उन्हों ने अपनी भाषा (संस्कृत) में लिखीं और हमारे लिए रख छोड़ीं।

हिन्दुओं की संस्कृति, सभ्यता और धर्म के मूल-स्रोत वेद हैं। वे भी संस्कृत भाषा में हैं और उन को जाने बिना कोई भी हिन्दू हिन्दू नहीं कहला सकता।

इस लिये हमें संस्कृत भाषा लिखने पढ़ने और बोलने का अवश्य अभ्यास करना चाहिए।

**व्याकरण** :—किसी भी भाषा का ठीक ठीक लिखना या बोलना उस भाषा के व्याकरण से सीखा जाता है।

अत: "व्याकरण" उस शास्त्र का नाम है जिस से किसी भाषा की शुद्धि-अशुद्धि के नियमों का ज्ञान होता हो। संस्कृत व्याकरण में भी इसी प्रकार संस्कृत भाषा की शुद्धि-अशुद्धि के नियम बताये गये हैं।

'अहं फलं खादामि' (मैं फल खाता हूँ) यह एक वाक्य है, जो कि 'अहं' 'फलं' और 'खादामि'—इन तीनों शब्दों से बना है। इन में से प्रत्येक शब्द अर्थ रखता है. परन्तु बोला हुआ कोई अकेला एक शब्द किसी भी पूर्ण अर्थ को प्रकट नहीं करता।

इस लिए शब्दों के ऐसे समूह को, जिस से कि कोई पूर्ण अर्थ प्रकट हो, ताकि अन्य किसी शब्द की अपेक्षा बाकी न रहे, वाक्य कहते हैं। भाषा का शरीर वाक्यों से तैयार होता है और वे वाक्य शब्दों के जोड़ से बनते हैं।

और शब्द कैसे बनते हैं ?

शब्द अक्षरों से बनते हैं और अक्षर वर्णों से। छोटी से छोटी आवाज़ को वर्ण कहते हैं।

इस लिये इस व्याकरण का आरम्भ वर्णों के वर्णन से ही ता है।

## वर्ण-विचार

वर्ण दो प्रकार के होते हैं—(१) स्वर (या अच्) (२) ञ्जन (या हल्)

### (१) स्वर

जो वर्ण किसी दूसरे वर्ण की सहायता के विना ही उच्चारण ये जा सकें, या जो वर्ण व्यञ्जनों के उच्चारण करने में यक हों, उन्हें स्वर कहते हैं। संस्कृत वर्ण-माला में १२ स्वर हैं. हैं:—

अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ऋ, ॠ, ए, ऐ, ओ औ।

इन में से भी, अ, इ, उ और ऋ, ये चार हो मूल स्वर हैं। हस्व (अर्थात् छोटे) स्वर भी कहते हैं। इन को दुगने कर देने दूसरे स्वरों के साथ जोड़ देने से बाकी आठ स्वर बन हैं, जो दीर्घ (अर्थात् लम्बे) स्वर कहलाते हैं। दीर्घ-स्वर —

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| अ | + | अ | = | आ |
| इ | + | इ | = | ई |
| उ | + | उ | = | ऊ |
| ऋ | + | ऋ | = | ॠ |
| अ | + | इ | = | ए |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| अ | + | उ | = | ओ |
| अ | + | ए | = | ऐ |
| अ | + | ओ | = | औ |

अब आप ने समझ लिया कि क्योंकर इन चार मूल स्
या दूसरे स्वरों को एक दूसरे के साथ जोड़ देने से बाकी
दीर्घ स्वर बन जाते हैं। स्वर जब व्यञ्जनों के साथ मिल
हैं तो स्वरों की लिपि का असली रूप बदल कर कुछ और
हो जाता है, जिसे मात्रा कहा जाता है। परन्तु इन में से
की मात्रा तो अलग नहीं लिखी जाती। बाकी की मा
ये हैं :—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| आ | ... | = | ... | ा |
| इ | ... | = | ... | ि |
| ई | ... | = | ... | ी |
| उ | ... | = | ... | ु |
| ऊ | ... | = | ... | ू |
| ऋ | ... | = | ... | ृ |
| ॠ | ... | = | ... | ॄ |
| ए | ... | = | ... | े |
| ऐ | ... | = | ... | ै |
| ओ | ... | = | ... | ो |
| औ | ... | = | ... | ौ |
| अं | ... | = | ... | ं |
| अः | ... | = | ... | ः |

## (२) व्यञ्जन

जो वर्ण विना स्वरों की सहायता से बोलने में नहीं आ सकते, व्यञ्जन ( या हल् ) कहलाते हैं।

वास्तव में प्रत्येक व्यञ्जन का मूल आकार ( ् ) ऐसे चिह्न युक्त होता है और उस आकार में उस का उच्चारण नहीं किया सकता। उच्चारण के लिये उसे किसी न किसी स्वर की हायता अपेक्षित है।

जैसे कि स्वर के वर्णन में बताया गया है कि स्वरों को ओं के आकार में व्यञ्जनों के साथ जोड़ने से व्यञ्जन च्चारण के योग्य हो जाते हैं और उस वक्त उन का ( ् ) यह ह्न नष्ट हो जाता है। तब वे व्यञ्जन स्वरान्त ( या अजन्त ) हलाते हैं।

व्यञ्जनों की कुल संख्या — २५+४+४+३=३६ है, जिन ार विभाग हैं *।

---

* अध्यापक छटी और सातवीं में—केवल उच्चारण की द्धता का अभ्यास कराएं, पारिभाषिक शब्दों की शिक्षा पर आठवीं ही ज़ोर दें।

(१) वर्ग (या स्पर्श)*
(२) अन्तस्थ ( या यण् )
(३) ऊष्म
(४) संयुक्त व्यञ्जन

(१) वर्ग पांच हैं और प्रत्येक वर्ग में ५, ५, वर्ण हैं। वर्ग के पहले वर्ण को वर्ग के साथ बोलने से वह उस नाम बन जाता है—जैसे :—

कवर्ग—क् ख् ग् घ् ङ्
चवर्ग—च् छ् ज् झ् ञ्
टवर्ग—ट् ठ् ड् ढ् ण्
तवर्ग—त् थ् द् ध् न्
पवर्ग—प् फ् ब् भ् म्

(२) अन्तस्थ या यण। इस विभाग में केवल चार वर्ण
य् र् ल् व्

(३) ऊष्म में भी केवल चार वर्ण होते हैं। श् ष् स् ह्

---

*यहां पर 'वर्ग' और स्पर्श' का अर्थ विद्यार्थियों को देना उपयोगी होगा।

वर्ग का अर्थ है—समूह। ५, ५ अक्षरों के ये समूह हैं, लिये उन्हें वर्ग कहा जाता है।

स्पर्श का अर्थ छूना है। इन के उच्चारण में मुख के कि दो भागों को छूना पड़ता है।

संयुक्त व्यञ्जन—

क्ष त्र ज्ञ

ये तीनों दो दो व्यञ्जनों के मेल से बनते हैं—

क्+ष=क्ष

त्+र=त्र

ज्+ञ=ज्ञ

**स्मरणीय**—यद्यपि संयुक्त अक्षर अनगिनत हैं परन्तु यहां वे हो तीन लिखे गये हैं, जिन के रूप में दो वर्णों का मिलान करने से बिल्कुल ही नई शक्ल आ जाती है।

इन वर्णों के अतिरिक्त संस्कृत वर्णमाला में तीन वर्ण और भी हैं. जो वर्णों में परिगणित नहीं होते क्योंकि वे स्वतन्त्र रूप से अर्थात् अकेले कभी पढ़ने लिखने में नहीं आते। वे ये हैं :—

**(१) अनुस्वार**—जिस का चिह्न बिन्दु '˙' है। यह स्वरों या मात्राओं के ऊप लिखा जाता है। जैसे 'रामं ब न्दे' इसमें 'म' के ऊपर।

**(२) अनुनासिक**—जिस का चिह्न चन्द्रबिन्दु '̐' है। यह भी अक्षरों के ऊपर ही रहता है। जैसे—कस्मिँश्चित् में 'स्मि' के ऊपर।

**(३) विसर्ग**—जिस का चिह्न दो बिन्दु (:) है। यह अक्षरों के अन्त में आता है। जैसे—'बालः' में 'ल' के आगे। स्वर या मात्रा युक्त व्यञ्जन को अक्षर कहते हैं। एक अक्षर में एक ही स्वर या मात्रा होती है पर व्यञ्जन एक से अधिक

ही होते हैं। जैसे—कृष्णं बन्दे जगद्गुरुम् । इस वाक्य में तीन पद हैं। पहले पद में दो अक्षर हैं कृ (क+ऋ) और ष्णं (ष्+ण+अनुस्वार) । इसी तरह अन्य दो पदों में क्रम से दो और चार अक्षर हैं। परन्तु कृष्ण के दो अक्षरों में क्रमशः दो और तीन वर्ण हैं। इसी तरह 'व' में दो, 'न्दे' में तीन, 'ज' में दो, 'ग' में दो, 'द्गु' में तीन और 'रुम्' में तीन वर्ण हैं।

## वर्णस्थान

'म' बोलते समय दोनों (होंठ) आपस में मिलाने पड़ते हैं, उन्हें बिना मिलाये 'म' बोला ही नहीं जा सकता। इसी तरह 'च' बोलने के समय जीभ दांतों के पीछे एक स्थान से जिस का नाम तालु है, टकराती है, तब 'च' बोला जा सकता है, उसके विना नहीं। इस प्रकार हर एक वर्ण के बोलने की खास खास जगह है। उन्हीं जगहों को वर्णों का स्थान कहते हैं। वह स्थान कुल 9 हैं। नीचे जिस जिस वर्ण का जो जो स्थान है, दिखलाया जाता है :—

अ, आ, क्, ख्, ग्, घ्, ङ्, ह्, और विसर्ग इनका कण्ठ स्थान है, अतः इन्हें कण्ठ्य' कहते हैं।

इ, ई, च्, छ्, ज्, झ्, ञ्, य्, श् इन का तालु स्थान है, इन्हें 'तालव्य' कहते हैं।

उ, ऊ, प्, फ्, ब्, भ्, म् इन का ओष्ठ स्थान है, इन्हें

'ओष्ठ्य' कहते हैं।

ऋ, ॠ ट्, ठ्, ड्, ढ्, ण्, र्, ष् इन का मूर्धा (दांत से पीछे का भाग) स्थान है, अतः ये 'मूर्धन्य' कहलाते हैं।

त्, थ्, द्, ध्, न्, ल्, स् इन का दांत स्थान है। इन्हें 'दन्त्य' कहा जाता है। बर्गों के अन्तिम वर्ण ङ् ञ्, ण्, न्, म् के बोलने में नासिका की भी सहायता लेनी पड़ती है, अतः इनका अपने अपने वर्ग के स्थान के साथ २ नासिका भी स्थान है और इन्हें नासिक्य भो कहा जाता है।

इसी तरह अनुस्वार ' ं ' का भी नासिका स्थान है।

ए ऐ, सन्धि वर्ण हैं। क्योंकि अ+इ से 'ए' बनता है। इसी तरह अ+ए से ऐ' बनता है। इनमें 'अ' कण्ठ स्थान वाला है और 'इ' तालु स्थान वाला है और दोनों के जोड़ से 'ए' बनता है। इसी प्रकार 'अ' 'ए' के जोड़ने से 'ऐ' बनता है, अतः इन दोनों ए और ऐ का स्थान भी मिला जुला कण्ठतालु है और इन्हें 'कण्ठतालव्य' कहते हैं। ओ, औ भी सन्धि वर्ण हैं। अ+उ से 'ओ' बनता है तथा 'अ+ओ' से 'औ'। इन में अ' कण्ठ्य तथा 'उ' ओष्ठ्य है, अतः ओ औ का भी मिला जुला ही स्थान कण्ठ ओष्ठ है और इन्हें कण्ठोष्ठ्य कहते हैं। अन्तस्थ 'व' का दन्तोष्ठ स्थान है और उसे 'दन्तोष्ठ्य' कहा जाता है। इन सब के स्थानों के सुगमता पूर्वक ज्ञान के लिये आगे एक कोष्ठक दिया जाता है।

| वर्ण-स्थान-बोधक चक्र | |
|---|---|
| वर्ण | स्थान |
| अ आ क् ख् ग् घ् ङ् ह विसर्ग | कण्ठ |
| इ ई च् छ् ज् झ् ञ् य् श् | तालु |
| ऋ ॠ ट् ठ् ड् ढ् ण् र् ष् | मूर्धा |
| त् थ् द् ध् न् ल् स् | दन्त |
| उ ऊ प् फ् ब् भ् म् | ओष्ठ |
| ए ऐ | कण्ठतालु |
| ओ औ | कण्ठोष्ठ |
| व् | दन्तोष्ठ |
| ङ् ञ् ण् न् म् अनुस्वार | नासिका |

## अभ्यास

१. संस्कृत वर्णमाला में कुल कितने वर्ण हैं ? और कौन कौन से हैं ?
२. स्वर किसे कहते हैं ? उस के कौन कौन से भेद हैं ?
३. मूल स्वर और उन की मात्राएं बताइए ?
४. व्यञ्जन में 'अ' मिलाने से क्या परिवर्तन होता है ?
५. ऊष्म, टवर्ग और संयुक्त वर्ण अक्षरों को पृथक २ लिखिए।
६. संस्कृत पढ़ना क्यों आवश्यक है ?
७. इन शब्दों के वर्णों को अलग अलग लिखिए :—

क्षत्रिय, ब्राह्मण, बालक, साधु, सूर्य, स्वास्थ्य, भक्ति, परमात्मा, धर्म, महेश्वर, भूमि।

---

# द्वितीय अध्याय

## सन्धि

दो वस्तुओं के परस्पर मिलने को सन्धि कहते हैं यद्यपि इस से लोक में प्रायः अन्तर नहीं आता, परन्तु सँस्कृत भ.षा में इस प्रकार दो वर्णों को जोड़ने से विलक्षण अन्तर आ जाता है। जैसेः—'देशोद्धारक' शब्द में 'देश' और 'उद्धारक' इन दो शब्दों को आपस में मिलाने से 'देश' के 'श' का 'अ और 'उद्धारक' का 'उ'—दोनों का एक विलक्षण परिवर्तन 'ओ हो गया है। अतः संस्कृत व्याकरण में दो वर्णों के परस्पर जुड़ने से दोनों में या किसी एक में जो विशेष परिवर्तन हो जाता है, उसे **सन्धि** कहते हैं। संस्कृत भाषा में सन्धि का बहुत ही महत्त्व है

## भेद

सन्धि प्रधानतः **तीन** प्रकार की होती है—(1) स्वर सन्धि (२) व्यञ्जन सन्धि (३) विसर्ग सन्धि।

## (१) स्वर सन्धि

दो समान या असमान स्वरों के मिलने से होने वाले

रिवर्तन को **स्वरसन्धि** कहते हैं।

इसके मुख्य मुख्य **पांच** भेद ❀ हैं।

(१) यण्-सन्धि (२) गुण-सन्धि (३) वृद्धि-सन्धि
४) दीर्घसन्धि (५) अयादि सन्धि।

(१) **यणसन्धि**—य् र् ल् व्—यह वर्ण संस्कृत व्याकरण में यण् कहलाते हैं। असमान स्वर परे होने पर इ ई को य्, उ ऊ को व्, ऋ ॠ को र् हो जाता है। इसे **यण्-सन्धि** कहते हैं।

जैसे—यदि+अपि=यद्यपि, (इ+अ=य)।
मधु+आनय=मध्वानय, (उ+आ=वा)।
पितृ+आज्ञा=पित्राज्ञा, (ऋ+आ=रा)।
इसी प्रकार, इति+आदि=इत्यादि, अति+आचार: =अत्याचारः। गांधी+आश्रम:=गांध्याश्रम:, सु+आगत =स्वागत, मातृ+अधीना=मात्रधीन, इत्यादि।

२) **गुण-सन्धि**--अ या आ से परे—इ या ई आने पर दोनों को ए, हो जाता है। उ, ऊ परे होने पर ओ हो जाता है। ऋ परे होने पर अर् हो जाता है। इसे **गुण-सन्धि** कहते हैं।

---

❀ पारिभाषिक शब्दों पर ज़ोर दिये बिना ही अध्यापक इन न्धियों के रूप सिखा सकते हैं।

जैसे-- राज+इन्द्रः = राजेन्द्रः (अ+इ=ए) । महा+ईश्वरः=महेश्वरः (आ+ई=ए) । सूर्य+उदयः=सूर्योदयः, (अ+उ=ओ) । महा+उदयः=महोदयः (आ+उ=ओ) । देव+ऋषिः=देवर्षिः, (अ+ऋ=अर्) । इसी प्रकार, देव+इन्द्रः=देवेन्द्रः, नर+ईशः=नरेशः, देश+उद्धारः=देशोद्धारः, महा+उदधि=महोदधिः राज+ऋषि=राजर्षिः, महा+ऋषिः=महर्षिः— इत्यादि भी गुणसन्धि के उदाहरण हैं।

(३) *वृद्धि-सन्धि—अ वा आ से परे ए अथवा ऐ आने पर दोनों के स्थान में ऐ हो जाता है और इसी प्रकार अ व आ से परे ओ अथवा औ आने पर दोनों को मिला कर औ हो जाता है। इसे **बृद्धि सन्धि** कहते हैं। जैसे :—

इह+एव=इहैव । सदा+एव=सदैव । जन+ऐक्यम्=जनैक्यम् । महा+ऐश्वर्यम्=महैश्वर्यम् । गुड+ओदनः=गुडौदनः । महा+ओषधिः=महौषधिः । परम+औदासीन्यम्=परमौदासीन्यम् । यथा+औचित्यम्=यथौचित्यम् ।

---

*कहीं कहीं अ से परे ऋ आने पर दोनों को आर् हो जाता है. इसे भी वृद्धि-सन्धि कहते हैं, जैसे :—प्र+ऋच्छति=प्रार्च्छति । परन्तु इसका प्रयोग बहुत कम आता है।

(४) **दीर्घसन्धि**—दो समान या असमान एक जाति *के स्वर एक साथ आने पर दोनों को मिलाकर उसी जाति का दीर्घ स्वर हो जाता है, इसे **दीर्घ सन्धि** कहते हैं। (चाहे वे दोनों या दोनों में से एक, पहले से ही दीर्घ क्यों न हो) जैसे:— अ+अ=आ, स्व+अर्थ:=स्वार्थः। अ+आ=आ, परम+आत्मा=परमात्मा आ+अ=आ, विद्या+अर्थी=विद्यार्थी। आ+आ=आ, महा+आत्मा =महात्मा। इ+इ=ई, कवि+इन्द्र:=कवीन्द्र:। इ+ई=ई, कवि+ईश्वर:=कवीश्वर:। ई+इ=ई, मही+इन्द्र:=महीन्द्र:। ई+ई=ई, श्री+ईश:=श्रीशः। उ+उ=ऊ, सु+उक्ति=सूक्तिः। उ+ऊ=ऊ, आशु+उर्ध्वम्=आशूर्ध्वम्। ऊ+उ=ऊ, वधू+उपकार: वधुपकारा:। ऊ+ऊ=ऊ, भू+ऊषरा=भूषरा।

**स्मरणीय**—इसी तरह ऋ से ऋ परे होने पर दोनों को दीर्घ हो सकता है, जैसे:—होतृ+ऋकार=होतॄकार, ऋ+ऋ=ॠ। परन्तु इस के उदाहरण प्रयोग में कम ही आते हैं।

---

*ह्रस्व अ और दीर्घ आ एक ही जाति के माने जाते हैं। इसी तरह, इ और ई, उ और ऊ, ऋ और ॠ एक ही जाति के होते हैं।

(५) **अयादि-सन्धि**—कोई भी स्वर परे आने पर ए को अय्, ऐ को आय्, ओ को अव् और औ को आव् हो जाता है. इसे **अयादि-सन्धि** कहा जाता है। जैसे:—

हरे+इह=हरयिह। विष्णो+इह=विष्णविह। नै+अकः =नायकः। गुरौ+उत्सुकः=गुरावुत्सुकः।

**स्मरणीय**—(१) द्विवचन के ई, ऊ, ए के स्थान में और अमी अथवा अमू के ई, ऊ के स्थान में कभी कोई सन्धि नहीं होती जैसे :— मुनी एतौ। गुरू इमौ। बाले इमे। अमी अत्र। अमू अत्र।

(२) यदि पहले पद के अन्त में 'अ' अथवा 'ओ' हो और इसके परे ह्रस्व 'अ' हो तो अयादि सन्धि नहीं होती, अपितु परे का ह्रस्व अ ही उड़ जाता है और उस की पहचान के लिये ए, ओ के बाद (ऽ) ऐसा चिह्न लगाया जाता है। जैसे :—

हरे+अव=हरेऽव को+अत्र=कोऽत्र।

(३) स्वर-सन्धियों में और भी कुछ सन्धियां होती हैं जो अप्रसिद्ध और अनावश्यक होने के कारण नहीं लिखी गई।

## अभ्यास

**सन्धिच्छेद कीजिए :—**

प्रतीक्षा। महाशयः। महीशः। नरेन्द्रः। चन्द्रोदयः।

वध्वागमनम्। जनौघः। श्रियायाकांक्षा। दयानन्दः। दध्यत्र। परमेश्वरः।

**सन्धि कीजिए :—**

दिल्ली+ईश्वरः। लता+इव। सती+आगता। वन+औषधिः। गो+आनयनम्। मधु+आनय। नर+ईश।

## व्यञ्जन सन्धि

दो व्यञ्जनों के संयोग से दो व्यञ्जनों में या एक व्यञ्जन में कुछ विकार हो जाता है। कभी कभी स्वर परे होने पर भी व्यञ्जन में कुछ विकार हो जाता है। कहीं कहीं किसी भी व्यञ्जन को विकार न होकर स्वर और व्यञ्जन के बीच में एक नया ही व्यञ्जन आ जाता है। इस प्रकार व्यञ्जन के विकार को **व्यञ्जन सन्धि** कहते हैं। व्यञ्जनों का ही दूसरा नाम हल् है, इस लिये व्यञ्जन-सन्धि को **हल् सन्धि** भी कहते हैं।

इस के कई भेद हैं, परन्तु मुख्य मुख्य यहां बतलाये जाते हैं।

(१) क्, च्, ट्, त्, प् को स्वर, अन्तस्थ, अथवा किसी भी वर्ग का तीसरा, चौथा अक्षर परे आने पर अपने अपने वर्ग का तीसरा अक्षर हो जाता है, जैसे:—

(क) स्वर परे होने पर :— प्राक्+उक्तम्=प्रागुक्तम्। अच्+अन्तः=अजन्तः। विराट्+अयम्=विरडयम्,

तत्+इच्छति=तदिच्छति। ककुप्+ईश.=ककुबीशः।

(ख) अंतस्थ या ह परे होने पर :—

सुवाक्+याति=सुवाग्याति। अच्+रहितः=अज्रहितः। सम्राट्+लक्षितः=सम्राड्लक्षितः। जगत्+विजयी=जगद् विजयी। अप्+लाभः+अब्लाभः।

(ग) तीसरा या चौथा अक्षर परे होने पर :—

दिक्+गजः=दिग्गजः। तत्+भाति=तद्भाति।

2) क् च् ट् त् प् के परे ह के आने पर ह को पहले वर्ण के वर्ग का चौथा अक्षर हो जाता है और पहले अक्षर को अपने वर्ग का तीसरा अक्षर हो जाता है। जैसे :—

प्राक्+हसति=प्राग्घसति। तत्+हितम्=तद्धितम् इत्यादि।

(3) पद के अन्त में आये 'म्' को व्यञ्जन परे होने पर अनुस्वार होता है। जैसे—देशम्=रक्षति=देशं रक्षति।

(4) (क) अनुस्वार से परे किसी भी वर्ग का पहला, दूसरा, तीसरा, चौथा अक्षर होने पर अनुस्वार को आगे आने वाले वर्ण के वर्ग का पांचवां अक्षर हो जाता है।

जैसे—व्यायामं+कुरु=व्यायाङ्कुरु। देश+भज=देशम्भज।

**स्मरणीय**—एक ही पद के भीतर अनुस्वार अशुद्ध होता है। जैसे—गंगा, कंठ, पंडित, कांति। इन के स्थान में गङ्गा, कण्ठ पण्डित, कान्ति, इसी प्रकार शुद्ध होता है।

(5) त् अथवा न् से ल परे होने पर त् या न् को भी ल् जाता है। जैसे—तत्+लाभः=तल्लाभः। परन्तु में न् को अनुनासिक ल् (लँ) होता है। जैसे महान्+ल =महालँ लोभः।

(6) म या न के परे होने पर पहले के व्यञ्जन को अपने का पांचवां अक्षर विकल्प से होता है।

जैसे—उत्+मत्तः=उन्मत्तः । प्राक्+नमति=प्र नमति।

(7) स् से श अथवा चवर्ग परे हो तो 'स्' को 'श्' हो जा है। जैसे—रामस्+शेते=रामश्शेते । हरिस्+चक =हरिश्चकार। इसी प्रकार तवर्ग से परे श या च होने पर तवर्ग को चवर्ग हो जाता है। जैसे—तत् शक्नोति=तच्शक्नोति । तत्+चित्रम्=तच्चित्रम्
**स्मरणीय**—इन दोनों प्रकार की सन्धियों का एक ही ना **श्चुत्व संधि है।**

(8) **छत्व संधि**—तवर्ग से परे श को छ् हो जाता है औ इस से पूर्व तवर्ग को साथ ही चवर्ग हो जाता है। जैसे: अस्मत्+शत्रुः=अस्मच्छत्रुः। तत्+श्रुत्वा=तच्छ्रुत्वा।

(9) (क) स् से ष् अथवा टवर्ग परे होने पर स् को ष् होत है। जैसे ग्रामस्+षष्ठः=ग्रामष्षष्ठः। देवस्+टीक =देवष्टीकते।

(ख) तवर्ग से परे टवर्ग आने पर तवर्ग को भी (संख्या क्रम से

टवर्ग हो जाता है। जैसे—तत्+टीका=तट्टीका। उद्+डीयते=उड्डीयते।

(10) ह्रस्व स्वर से अथवा पदान्त में दीर्घ स्वर से परे छ आने पर छ से पूर्व च् आ जाता है। जैसे—वृक्ष+छाया=वृक्षच्छाया। लता+छाया=लताच्छाया।

**स्मरणीय**—ह्रस्व स्वर से परे छ आने पर अवश्य और दीर्घ स्वर से परे छ आने पर अपनी इच्छा से छ से पूर्व च् जोड़ा जायेगा।

(11) ह्रस्व स्वर से परे न् हो और उस से परे कोई भी स्वर हो तो न् को द्वित्व हो जाता है। जैसे—पठन्+आसते=पठन्नासते।

(12) पद के अन्त के न् को च्, छ्, ट्, ठ्, त्, थ् परे होने पर अनुस्वार अथवा अनुनासिक हो जाता है और क्रम से च्, छ् से पूर्व नया श् और ट्, ठ् से पूर्व नया ष् तथा त् थ् से पूर्व नया स् आ जाता है। जैसे—तान्+चतुरान्=तांश्चतुरान् अथवा ताँश्चतुरान्। सुचरितान्+छात्रान्=सुचरितांश्छात्रान् अथवा सुचरिताँश्छात्रान्। महान्+टङ्कारः=महांष्टङ्कारः अथवा महाँष्टङ्कारः।

(13) व्यञ्जन र् से र् परे होने पर पहले र् का लोप होता है और उससे पूर्व स्वर को दीर्घ होता है। जैसे निर्+रसम्=नीरसम्। अन्तर्+राष्ट्रम्=अन्ताराष्ट्रम्। विधुर्+राजते=विधूराजते।

**स्मरणीय**–ह्रस्व अ से परे प्रायः अव्ययों के र् का लोप होता है।

## णत्व विधान

(13) (क)—र् ष् अथवा ऋ ॠ से परे एक ही पद में यदि आ जाये और बोच में किसो भी अक्षर का व्यवधा (अन्तर) न हो तो न् को ण–ण् हो जाता है। जैसे-चतुर् +नाम=चतुर्णाम्। कृष्+नः=कृष्णः। ऋ+न =ऋणम्।

(ख) र् ष् ऋ ॠ इन के आगे और न के बीच यदि को स्वरवर्ण कवर्गीय वर्ण, पवर्गीय वर्ण, अनुस्वार अथ य् व् ह् इन में से कोई वर्ण बैठा भी हो या मिल कर इन से दो तीन वर्ण बैठे भी हों तब भी न् को ण हो जात है। जैसे—रामेण। वर्ष्मणा। ब्रह्मण्यम्। कार्पण्यम् रुग्णः। वृष्णः।

**स्मरणीय**—(क) पद के अन्त के न को ण् नहीं होता जैसे—रामान्, नरान् नृृन्, पितॄन्।

(ख) र् ष् या ऋ ॠ पहले पद में हो और न दूसरे पद में हो तो भी न् को ण् नहीं होगा। जैसे राम+नाम =रामनाम। पुरुष+नायक:=पुरुषनायक:।

(ग) चवर्ग, टवर्ग, तवर्ग, ल, श, स इन में से किसी वर्ण का व्यवधान (अन्तर) होने पर न् को ण् नहीं होगा। जैसे—कर्त्तनम, अर्चना, रसेन।

## षत्व विधान

(14) आकार से अतिरिक्त कोई स्वर, य्, र, ल्, व्, ह्,

और कवर्ग से परे प्रत्यय के स् को ष् हो जाता है।
जैसे—हरि+सु=हरिषु। रामे+सु=रामेषु। चतुर+सु =चतुर्षु।

## अभ्यास

१) **सन्धिच्छेद कीजिए :—**

तदस्मि, मनागिदम्, प्राग्भारः, जगदीशः, परिव्राडयम्, विद्वद्दया, सम्पद्धर्षः, मातरम्बन्दे, फलम्भक्षयति, तन्मयम्, अवाङ्मुखः, सञ्चरति; विद्युच्छक्तिः; विपच्चक्रम्; विपच्छाया; देवष्षोडशः; धनुष्टङ्कारः, उड्डीनः, राजच्छत्रम्, जगन्नाथः, कस्मिश्चित्, विद्वच्छासकः, बलवांष्ठङ्कः, गच्छंस्तीर्णः, अरीराजा, तदपि, तदापि, तदिव, तदेव, तदैव।

२) **सन्धि कीजिए :--**

वाक्+इयम्, तत्+इदम्, सम्यक्+उक्तम, पतत्+इदम्, सम्राट्+अग्रे, विद्वत्+दर्शनम्, नृत्यत्+हस्तो, रामम्+सेवते, देवं+भजते, तत्+मात्रम्, प्राक्+मुखः, देवस्+शक्तः, पुनस्+चिरम्, विपत्+शोधनम्, सम्पत्+चारः, भवत्+शरणम् तमस्+टंकणम्, तस्य+छेकः, गच्छत्+अस्ति, तान्+चकार, पतिर्+राजा, विद्वान्+तस्मै, शास्त्रा+नि, देवे+सु, वि+समम्।

## विसर्ग सन्धि

किसी वर्ण के पीछे आने वाले दो बिन्दुओं को विसर्ग कहते हैं। इन बिन्दुओं के स्थान में किसी स्वर या व्यञ्जन के

संयोग से जो विकार होता है, वह **विसर्ग सन्धि** कहलाता है। के मुख्य **चार** भेद हैं :—

(१) ओत्व सन्धि (२) लोप सन्धि (३) ऊष्म सन्धि (४) रेफ सन्धि।

**(१) ओत्व सन्धि** के दो प्रकार हैं।

(क) विसर्ग के आगे पीछे ह्रस्व 'अ' आने पर विसर्ग 'ओ' हो जाता है और आगे पीछे के दोनों 'अ' उड़ जाते जैसे—जवाहरलालः+अवदत्=जवाहरलालोऽवदत्। सः+अत्र सोऽत्र। पटेलः+अयम्=पटेलोऽयम्॥

**स्मरणीय**—इस सन्धि में लुप्त हुए परले 'अ' की स्मृति लिये (ऽ) ऐसा चिह्न उसके स्थान में लगा देने का क्रम है, अत्यन्त आवश्यक नहीं।

(ख) पूर्व ह्रस्व 'अ' हो और आगे किसी भी वर्ग के तीस चौथे, पांचवें अक्षर अथवा य्, र्, ल्, व् ह् आएं तो बीच के विस को 'ओ' हो जाता है। जैसे—राजेन्द्रः+भाषते=राजेन्द्रो भाषते मालवीयः+ययौ=मालवीयो ययौ। सीतारामः+हसति=सीताराम हसति।

**स्मरणीय**—सदा ह्रस्व 'अ' से परे के विसर्ग को ही 'ओ होता है।

**(२) लोप सन्धि**—

(क) ह्रस्व अ से परे भिन्न स्वर आने पर और दीर्घ आ से परे कोई भी स्वर या वर्गों के तीसरे, चौथे, पांचवें वर्ण तथा य्, र्, ल् व्, ह् आने पर बीच के विसर्ग का लोप

जाता है, जैसे—शंकरदेवः+आयाति=शंकरदेव आयाति।
न्द्रः+इह=रवीन्द्र इह। नराः+आयान्ति=नरा आयान्ति।
ः+गच्छन्ति=जना गच्छन्ति। पण्डिताः+यान्ति=पण्डिता
त।

**स्मरणीय**—यह लोप स् के विसर्ग का होता है। र् के
ं को कोई भी वर्ण परे आने पर प्रायः फिर र् ही हो
है। जैसे :—

प्रातः+आयाति+प्रातरायाति। पुनः+गच्छति=पुनर्गच्छति।
(ख) सः और एषः के विसर्ग का भी व्यञ्जन परे आने
दा लोप हो जाता है। जैसे—सः+रमते=स रमते। एषः+
त=एष गच्छति।

## (३) ऊष्म सन्धि :—

विसर्ग को च, छ, श परे आने पर श् हो जाता है।
विसर्ग को ट, ठ, ष, परे आने पर ष् हो जाता है।
विसर्ग को त, थ, स परे आने पर स् हो जाता है।
इसको ऊष्म सन्धि कहते हैं। जैसे :—

चतुरः=लोकश्चतुरः। पण्डितः+टीकते=पण्डितष्टीकते।
तरति=मृगस्तरति। रोगः+शत्रुः=रोगश्शत्रु। अनित्यः+
=अनित्यस्संसारः।

**स्मरणीय**—श, ष, स परे आने पर विसर्ग को श् ष् स्
से होता है।

## (४) रेफ सन्धि—

'अ', 'आ' से भिन्न किसी भी स्वर से परे विसर्ग र
हो जाता है। यदि परे वर्गों के तीसरे, चौथे, पांचवें व
अथवा य, र, ल, व और ह हों।

जैसे—कविः+आयाति=कविरायाति, शम्भुः+गच्छति
शम्भुर्गच्छति।

**स्मरणीय**—क; ख; प; फ; परे होने पर सदा विसर्ग
रहते हैं। उन्हें कोई विकार नहीं होता।

### अभ्यास

**(१) सन्धिच्छेद कीजिए :—**

रामोऽत्र; देवोऽयम्; धर्मो विजयते; पुनश्च; सुन्दरोजन; र
आशङ्क्रते; जवाहर आद्रियते; राजपुत्रा इमे, बाला गच्छन्ति
देशभक्ता विजयन्ते; स वदति; एष राजा; इतस्त
प्रायश्चित्तम्; हरिश्शङ्करोतु; देवस्सर्वतः; देवस्तीर्णः। हरि
यति। प्रभुराज्ञापयति। मनोरथः; मनोहरः; मनोविनो
यशोदा।

**(२) सन्धि कीजिए—**

जनः+असौ, देशभक्तः+अयम् राघवेन्द्रः+युध्य
सुभाषः+व्यजयत; बालाः+आगच्छन्ति; कन्यकाः+इमा
देवाः+उपरि; पण्डिताः+विदन्ति; सः+हसति; एषः
देवः; प्रभोः+शरणम्: प्रणामाः+सन्तु; रामः+तनोति
प्रभुः+वदति। तैः+अपि; निः+रसः; दुः+कर; दुः
गमः; निः+मलः, निः+चलः, दुः+तरः, निः+बल

भानु:+जीवयति, शत्रु:+चलति ।

(३) **शुद्ध कीजिए :**—रामो करोति, शङ्करो पठति, पितरो आगच्छन्ति, गृहारिमे' मनुष्यार्गच्छन्ति, सो पठति, एषो नमति ।

---

# द्वितीय खण्ड

## प्रथम अध्याय

### शब्द परिचय

जो सुनने में आये, उसे ध्वनि कहते हैं। बोलने की भाषा ऐसी बहुत सी ध्वनियों के मेल से ही बनती है। बोलने में जिन २ मूल-ध्वनियों का उच्चारण होता है, लिखने में उन २ का परिचय कराने के लिये कुछ चिह्न या संकेत नियत हैं, जिन्हें वर्ण या अक्षर कहते हैं। ऐसी ही एक या अनेक ध्वनियों के अथवा वर्णों के मेल से जो रूप बन जाता है वह "शब्द" कहलाता है। जैसे—'राम' शब्द र्, आ, म्, अ इन चार मूल-ध्वनियों या वर्णों के मेल से बना है।

ये शब्द दो प्रकार के होते हैं :—

**(१) सार्थक शब्द। (२) निरर्थक शब्द।**

(१) कश्मीर, जम्मू, दिल्ली, जवाहर आदि का कुछ अर्थ है, अतः ये **सार्थक** शब्द हैं।

(२) बिल्ली की म्याऊं म्याऊं या कौवे के कांव कांव का कुछ अर्थ नहीं है, अतः ऐसे शब्द **निरर्थक** शब्द हैं।

व्याकरण का विषय सार्थक शब्द ही होते हैं, अतः इस व्याकरण में भी 'सार्थक शब्द' का ही वर्णन किया जायेगा।

संस्कृत भाषा के मुख्य शब्द **तीन** ही प्रकार के हैं :—

(१) सुबन्त। (२) तिङन्त। (३) अव्यय।

तिङन्त और अव्यय का वर्णन आगे किया जायेगा। अभी सुबन्त शब्दों के रूप बताए जाते हैं।

## सुबन्त प्रकरण

सुबन्त शब्द **तीन** प्रकार के होते हैं। **संज्ञा, सर्वनाम** और **विशेषण।**

जवाहर लाल, गोपाल स्वामी, इन्द्रप्रस्थ, कश्मीर, ये किसी के नाम हैं। ऐसे शब्द जो किसी का नाम हों, संज्ञा शब्द होते हैं, अर्थात् जिस शब्द से किसी वस्तु, व्यक्ति या जगह का बोध हो, उसे **संज्ञा** कहते हैं।

हम, तुम, वह आदि के वाचक अस्मद्, युष्मद्, तद् आदि शब्दों को **सर्वनाम** कहते हैं। इनका वर्णन आगे आएगा। गुण, कर्म आदि के बाचक रक्तः, पीतः, मधुरः, मूर्खः, चञ्चलः, आदि शब्द **विशेषण** कहलाते हैं। इनका भी सविस्तार वर्णन आगे किया जाएगा।

विशेषण शब्दों के साथ कुछ और ध्वनि या ध्वनियां जोड़ने पर और उन शब्दों में कुछ विकार आने पर एक नए प्रकार के संज्ञा शब्द बन जाते हैं। इनको **भाव वाचक संज्ञा** शब्द कहते हैं। जैसे स्वतन्त्रस्य भावः=स्वातन्त्र्यम्। मधुरस्य भावः=माधुर्यम्, सरलस्य भावः=सरलता। मूर्खस्य भावः= मूर्खत्वम्। लघोः भावः=लघिमा। इत्यादि।

## अभ्यास

(१) शब्द किसे कहते हैं ?

(२) शब्द कितने तरह के होते हैं ?

(३) संस्कृत में शब्द के मुख्य भेद कितने हैं ?

(४) भाववाचक संज्ञा किसे कहते हैं ?

# लिंग

कृष्णः (गीता का उपदेशक, अर्जुन का मित्र), कृष्णा (द्रौपदी, पाण्डवों की भार्या), कृष्णं वस्त्रम् (काला कपड़ा) इन तीन स्थानों में एक ही कृष्ण शब्द के तीन भिन्न रूप हो गये हैं। पहले रूप में यह शब्द एक पुरुष को जतलाता है, दूसरे रूप में एक स्त्री को और तीसरे रूप में एक ऐसी चीज़ को जो न तो पुरुष है न स्त्री। पुरुष स्त्री या उन दोनों से विलक्षण किसी चीज को कहने के कारण ही एक कृष्ण शब्द के तीन अलग २ रूप हो गये हैं।

जब कोई शब्द पुरुष को जतलाए तब उस के उस रूप को **पुँल्लिङ्ग** कहते हैं, जब किसी स्त्री को जतलाए तब उसे **स्त्रीलिङ्ग** कहते हैं और जब दोनों से अलग किसी चीज को जतलाए तो उसे **नपुँसक लिङ्ग** कहते हैं।

संस्कृत भाषा का हर एक शब्द (अव्यय और तिङन्तों के बिना) किसी न किसी लिङ्ग में अवश्य रहता है और उस २ लिङ्ग के अनुसार उस के रूपों में बहुत परिवर्तन हो जाता है। परन्तु संस्कृत भाषा के बहुत से शब्दों में लिङ्ग की पहिचान के लिए ऊपर लिखे लक्षण पूरे नहीं उतरते। इस भाषा में एक शब्द स्त्रीवाचक होने पर भी **पुँल्लिङ्ग** अथवा **नपुंसकलिङ्ग** हो जाता है।

जैसे—'दार' शब्द स्त्री वाचक होने पर भी पुँल्लिङ्ग और 'कलत्र' शब्द नपुंसकलिङ्ग माना जाता है।

अतः संस्कृत भाषा में लिङ्ग का निश्चय करने के लिए कोई निश्चित नियम नहीं है। प्रयोग के अनुसार ही शब्द के लिङ्ग का निश्चय कर लेना पड़ता है। क्योंकि शब्द अपने प्रयोग सम्बन्धी स्वभाव से ही विशेष लिङ्ग का होता है।

## विभक्ति

'वृक्षौ फलतः' (दो वृक्ष फलते हैं) इस वाक्य में 'वृक्ष' नाम और 'फल' धातु है। 'वृक्ष' नाम से परे 'औ' और 'फल' धातु से परे 'तः' आ गया है। ये दोनों विभक्तियां हैं। संज्ञा, सर्वनाम, विशेषण, अव्यय इन सब को प्रातिपदिक कहते हैं। इन प्रातिपदिकों के परे और धातु से परे जो औ, तः आदि शब्दांश आ जाते हैं, उन्हीं का नाम **विभक्ति** है।

विभक्तियां **सुप्** और **तिङ्** नाम से **दो** तरह की होती

हैं । संज्ञा, सर्वनाम और विशेषण, इन तीनों तरह के प्राति· पदिकों से परे जो विभक्तियां आती हैं, उन्हें 'सुप्' विभक्तिया कहते हैं और धातु से परे जो विभक्तियां आती हैं, वे तिङ् विभक्तियां कहलाती हैं। तिङ् विभक्तियों का आगे वर्णन किया जायेगा। 'सुप्' विभक्तियां **आठ** प्रकार की हैं। जैसे:—

१ प्रथमा २ द्वितीया ३ तृतीया ४ चतुर्थी
५ पञ्चमी ६ षष्ठी ७ सप्तमी ८ सम्बोधन

वचन='नर' (एक मनुष्य) 'नरौ' (दो मनुष्य) 'नराः' (बहुत से मनुष्य)—यहां एक ही 'नर' शब्द अलग २ रूपों में हो कर एक दो या बहुत मनुष्यों को जतलाता है। इस तरह जिस रूप में शब्द एक, दो या बहुत को जतलावे उसे **वचन** कहते हैं। एक को जतलाने वाला **एक वचन,** दो को जतलाने वाला **द्विवचन** और बहुतों को जतलाने वाला **बहुवचन** होता है।

१. संस्कृत भाषा में भी शब्द बिना विभक्ति के बोला या लिखा नहीं जाता। इसलिए अव्ययों के बाद भी विभक्ति अवश्य लानी पड़ती है, परन्तु बाद में उस का लोप या लुक् हो जाता है । अतः अव्यय भी वस्तुतः सुबन्तों ही के भीतर गिने जा सकते हैं। इस तरह वस्तुतः संस्कृत शब्द **दो** ही प्रकार के हैं। (१) **सुबन्त** और (२) **तिङन्त** । और भी कई शब्दों के बाद विभक्ति का लोप हो जाता

है। जैसे—राजा, दधि, मधु, बाला।

२. सम्बोधन को प्रथमा विभक्ति की ही एक किस्म होने पर भी सुविधा के विचार से अलग गिना गया है।

प्रथमा द्वितीया आदि सभी विभक्तियों में ये तीनों वचन होते हैं। इस प्रकार सभी विभक्तियों के तीन भेद हो जाते हैं ❀।

## विभक्तियों के मूल रूप अर्थ

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन | अर्थ |
|---|---|---|---|---|
| प्रथमा | स् | औ | अस् | ० ० ० |
| द्वितीया | अम् | औ | अस | को |
| तृतीया | आ | भ्याम् | भिस् | से, द्वारा |
| चतुर्थी | ए | भ्याम् | भ्यस् | को, के लिए, वास्ते |
| पञ्चमी | अस् | भ्याम् | भ्यस् | से |
| षष्ठी | अस् | ओस् | आम् | का, के, की |
| सप्तमी | इ | ओस् | सु | में, पर |
| सम्बोधन | स् | औ | अस् | हे, रे (ये शब्द के पूर्व लगते हैं) |

❀ अध्यापकों से निवेदन है कि उदाहरणों द्वारा ही विभक्तियों का बोध कराएं, केवल विभक्तियों का शिक्षण न करें।

**स्मर्तव्य**—ये विभक्तियों के मूल (स्थूल) हैं। लिङ्ग के अनुसार या शब्द के अनुसार इन में परिवर्तन भी हो जाता है। जो समय समय पर बताया जाएगा।

## कारक

'देव ! रामः धर्माय हस्तेन विप्राय यज्ञे गृहात् स्वां गां ददाति' (हे देव ! राम धर्म के लिए हाथ से ब्राह्मण को यज्ञ में घर से अपनी गौ दे रहा है)

ऊपर के वाक्य में "ददाति" क्रिया है, जिस का अर्थ "देता है" है और बाकी सभी शब्दों का इसी से सम्बन्ध है। जैसे कौन देता है ? रामः—(कर्त्ता)। किस से देता है ? हाथ से (करण)। किस को देता है ? ब्राह्मण को (सम्प्रदान)। किस के लिए देता है ? धर्म के लिए (सम्प्रदान) किस में देता है ? यज्ञ में (अधिकरण)। कहां से देता है ? घर से (अपादान)। क्या देता है ? गौ (कर्म)।

इस प्रकार जिन शब्दों का अपने अर्थ द्वारा क्रिया के साथ सम्बन्ध हो, अथवा जो शब्द क्रिया को जिज्ञासा या प्रश्न को पूरा करें, उन्हें 'कारक' कहते हैं। इन का विभक्तियों के साथ गहरा सम्बन्ध है, अतः विभक्तियों के साथ साथ इन का जानना ज़रूरी है।

कारक छः होते हैं ! १ कर्ता, २ कर्म, ३ करण, ४ सम्प्रदान, ५ अपादान, ६ अधिकरण।

**१ कर्ता**—जो किसी काम को करे। ऊपर के वाक्य में राम दे रहा है, अतः वह कर्ता है। **कर्ता में प्रायः प्रथमा विभक्ति आती है।**

**कर्म**—काम के द्वारा जिसे किया जाये अर्थात् जिस पर क्रिया का असर हो, या जिस पर क्रिया का फल पड़े। गौ दी गई, उस पर 'देना' क्रिया का असर पड़ा, अतः वह (गौ) कर्म कारक है। **कर्म कारक में प्रायः द्वितीया विभक्ति आती है।**

३ **करण**—जिसके द्वारा क्रिया की जाए अर्थात् जो क्रिया का साधन हो। हाथ से गौ दी गई, अतः हाथ करण कारक है। **करण कारक में तृतीया विभक्ति आती है।**

४ **सम्प्रदान**—जिसको कोई चीज़ दी जाये। ब्राह्मण को गौ दी गई, अतः 'ब्राह्मण' सम्प्रदान कारक है। जिसके लिये काम किया जाए उसे भी सम्प्रदान कहते हैं। जैसे 'धर्माय' सम्प्रदान कारक है। **सम्प्रदान कारक में चतुर्थी विभक्ति आती है।**

५ **अपादान**—जिससे कोई भी चीज़ अलग हो। घर से गौ अलग हुई, अतः घर 'अपादान' कारक है। **इस में पंचमी विभक्ति आती है।**

६ **अधिकरण**—जिस में (जहां) क्रिया की जाए। यज्ञ में गौ दी गई, अतः यज्ञ 'अधिकरण' कारक है। **इस में सप्तमी विभक्ति आती है।**

इस प्रकार ६ विभक्तियां ऊपर लिखे अनुसार ६ कारकों में होती हैं। षष्ठी विभक्ति दो चीज़ों का आपस में सम्बन्ध बताती है।

जैसे स्वस्य (रामस्य) गौः। अपनी (राम की) गौ, इस में रा गौ का सम्बन्ध मालूम होता है। षष्ठी का क्रिया के साथ नहीं होता, अतः षष्ठी कारक विभक्ति नहीं, इसे सम्बन्ध वि कहते हैं।

इसी प्रकार सम्बोधन विभक्ति केवल किसी को बुल काम में आती है। इसका भी क्रिया के साथ सम्बन्ध नहीं अतः यह भी कारक विभक्ति नहीं है।

स्पष्टता के लिए कारक में कौन सी विभक्ति आती है उसका क्या अर्थ होता है यह बात चित्र द्वारा समझाई जाती है

| कारक | विभक्ति | अर्थ |
|---|---|---|
| १. कर्ता | प्रथमा | ने |
| २. कर्म | द्वितीया | को |
| ३. करण | तृतीया | द्वारा |
| ४. सम्प्रदान | चतुर्थी | के लिये (को) |
| ५. अपादान | पञ्चमी | से |
| ६. सम्बन्ध | षष्ठी | का, के, की |
| ७. अधिकरण | सप्तमी | में, पर |
| ८. सम्बोधन | प्रथमा | रे, अरे, ओ |

ध—विभक्ति के अर्थों में तृतीया और पञ्चमी दोनों का 'से' अर्थ बताया जाता है। इन में सन्देह उत्पन्न होता है किस 'से' में तृतीया और किस 'से' में पञ्चमी करें, अतः स्मरण रखना चाहिए कि जिसके ज़रिये कोई काम होता हो उस 'से' में तृतीया विभक्ति आती है. जैसे—हाथ से देता है; तो हाथ में तृतीया (हस्तेन ददाति)। जहां एक चीज़ का दूसरी चीज़ से अलग होना पाया जाये, उस 'से' में पञ्चमी आती है। जैसे—वृक्ष से पत्ता गिरता है; तो वृक्ष के साथ पञ्चमी आयेगी (वृक्षात्पत्रं पतति)। इसी प्रकार द्वितीया के 'को' का और चतुर्थी के 'को' का भी अन्तर स्मरण रखना चाहिए। जैसे—जिस में क्रिया का फल पैदा हो; उस 'को' वाले शब्द में द्वितीया। 'काष्ठे छिनत्ति' (लकड़ी को चीरता है)। जिस को कोई वस्तु दी जाए उस 'को' में चतुर्थी (विप्राय ददाति) ब्राह्मण को देता है।

# द्वितीय खण्ड

## द्वितीय अध्याय

### अजन्त शब्द रूपावली

नर, बाला, मणि, नदी, भानु, वधू, पितृ, गौ, नौ, ! प्रकार जिन के अन्त में स्वर आते हैं ऐसे शब्द कई प्रक के हैं। उनमें भी कोई शब्द पुँल्लिङ्ग में, कोई स्त्रीलिङ्ग और कोई नपुंसक लिङ्ग में होते हैं। इन सभी प्रकार के श के प्रथमा, द्वितीया आदि विभक्तियों; या कर्त्ता, कर्म आदि कार में अलग २ प्रकार के रूप बन जाते हैं इसी तरह जिन के अन्त व्यञ्जन आते हैं, ये शब्द भी बहुत तरह के हैं। जैसे – राजन्, किम् भवत्, युष्मद्, अस्मद्। इन के भी रूप कारकों याने विभक्ति के अनुसार भिन्न २ प्रकार के हो जाते हैं। संस्कृत भाषा सीख के लिए उन सभी शब्दों के रूप जानने आवश्यक है जो अब बतलाये जायेंगे। उन सभी शब्दों में पहले ह्रस अकारान्त नर शब्द के रूप, उसकी विभक्तियों और उनके अ दिए जाते हैं।

## अकारान्त पुँल्लिग 'नर' शब्द के रूप

| कारक विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| कर्ता प्रथमा | नरः (एक ननुष्य) | नरौ (दो मनुष्य) | नराः (बहुत मनुष्य) |
| कर्म द्वितीया | नरम् (एक मनुष्य को) | नरौ (दो मनुष्यों को) | नरान् (बहुत मनुष्यों को) |
| करण तृतीया | नरेण (एक मनुष्य द्वारा) | नराभ्याम् (दो मनुष्यों द्वारा) | नरैः (बहुत मनुष्यों द्वारा) |
| सम्प्रदान चतुर्थी | नराय (एक मनुष्य के लिए) | नराभ्याम् (दो मनुष्यों के लिए) | नरेभ्यः (बहुत मनुष्यों के लिए) |
| अपादान पञ्चमी | नरात्-नराद् (एक मनुष्य से) | नराभ्याम् (दो मनुष्यों से) | नरेभ्यः (बहुत मनुष्यों से) |
| सम्बन्ध षष्ठी | नरस्य (एक मनुष्य का) | नरयोः (दो मनुष्यों का) | नराणाम् (बहुत मनुष्यों का) |
| अधिकरण सप्तमी | नरे (एक मनुष्य में) | नरयोः (दो मनुष्यों में) | नरेषु (बहुत मनुष्यों में) |
| सम्बोधन प्रथमा | हे नर ! (हे मनुष्य) | हे नरौ !! (हे दो मनुष्यो) | हे नराः !!! (हे बहुत मनुष्यो) |

इसी तरह अकारान्त-पुँल्लिग सभी शब्दों के रूप चलेंगे ।

## अकारान्त पुंल्लिङ्ग कुछ शब्द और उनका अर्थ

| | | |
|---|---|---|
| देश: = देश | गज: = हाथी | वृक्ष: = बृक्ष |
| नृप: = राजा | अश्व: = घोड़ा | मृग: = हिरण |
| नग: = पर्वत | सिंह: = शेर | छात्र: = विद्यार्थी |
| वर्ण: = रंग | मेघ: = बादल | शुक: = तोता |
| राजमार्ग: = सड़क | प्रासाद: = महल | बाल: = लड़का |
| नायक: = नेता | सेवक: = नौकर | विज्ञ = पण्डित |
| पिशुन: = सूचक, कुगलखोर | आचार्य: = गुरु | विहग: = पक्षी |
| ज्वर: = बुखार | कर: = हाथ | पाद: = पांव |

## ह्रस्व अकारान्त नपुंसकल्लिङ्ग शब्द

नपुंसकलिङ्ग शब्दों के रूप जानने से पहिले उनके विषय में कुछ साधारण नियम समझ लेने आवश्यक हैं, अतः वे नियम पहले दिये जाते हैं।

१. नपुंसक लिङ्ग में अकारान्त शब्दों के परे प्रथमा, विभक्ति के एक वचन में भी 'अम्' आता है. 'स' नहीं।

२. दूसरे (इकारान्त, उकारान्त आदि) शब्दों के प्रथमा, द्वितीया विभक्ति के एक वचन में कोई प्रत्यय नहीं रहता।

३. अकारान्त शब्दों के परे प्रथमा के द्विवचन में औ के स्थान में ई आता है।

४. दूसरे (इकारान्त, ईकारान्त, आदि) शब्दों में प्रथमा

विभक्ति के द्विवचन में 'न' आता है।

५. प्रथमा विभक्ति के बहुवचन में 'अस्' के बजाय 'नि' आता है और 'नि' से पहले स्वर को दीर्घ हो जाता है।

६. नपुंसक लिङ्ग में दीर्घ स्वरान्त कोई भी शब्द नहीं आता या रहता।

७. जो प्रथमा विभक्ति में रूप होंगे वे ही द्वितीया विभक्ति में भी होंगे। (प्रथमा, द्वितीया विभक्ति के रूपों में कोई भेद नहीं होता)।

८. अकारान्त शब्दों के तृतीया विभक्ति से लेकर रूप अकारान्त पुँल्लिग शब्दों के समान ही होंगे।

**स्मर्तव्य**—ये नियम स्वरान्त नपुंसक लिङ्ग शब्दों के लिये ही कहे गये हैं। व्यञ्जनान्त नपुंसक लिङ्ग शब्दों में ये सब लागू नहीं होंगे। उदाहरण के तौर पर एक नपुंसक लिङ्ग शब्द के रूप नीचे दिये जाते हैं—

## अकारान्त नपुंसकलिग 'पुस्तक' शब्द के रूप

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | पुस्तकम् | पुस्तके | पुस्तकानि |
| द्वितीया | पुस्तकम् | पुस्तके | पुस्तकानि |
| तृतीया | पुस्तकेन | पुस्तकाभ्याम् | पुस्तकैः |
| चतुर्थी | पुस्तकाय | पुस्तकाभ्याम् | पुस्तकेभ्यः |
| पञ्चमी | पुस्तकात्-द् | पुस्तकाभ्याम् | पुस्तकेभ्यः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| षष्ठी | पुस्तकस्य | पुस्तकयोः | पुस्तकाना |
| सप्तमी | पुस्तके | पुस्तकयोः | पुस्तकेषु |
| सम्बोधन | [हे]पुस्तक ! | [हे]पुस्तके !! | [हे]पुस्तकानि! |

इसी तरह नीचे लिखे अकारान्त नपुंसक लिङ्ग शब्दों के रूप भी होते हैं।

| | | |
|---|---|---|
| रत्नम् = रत्न | विषम् = ज़हर | पठनम् = पढ़ना |
| धनम् = धन | आलस्यम् = आलस्य | मुखम् = मुंह |
| ज्ञानम् = ज्ञान | गृहम् = घर | हृदयम् = दिल |
| फलम् = फल | हितम् = लाभदायक | पापम् = पाप |
| पुण्यम् = पुण्य | जीवनम् = जीना | दानम् = दान |
| मूल्यम् = कीमत | अन्नम = खाना [भोजन] | जलम् = पानी |

## ❀अभ्यास

(१) इन शब्दों की विभक्तियां, बचन और अर्थ बताइये — गजस्य, आचार्येभ्यः, विहगान्, पादौ, विज्ञैः, करयोः, सेवकानाम्, राजमार्गे, नायकम्, वर्णात्, सूचकेन, नगेषु, देशाय, मुखम्, हृदयानि, फलानि, ज्ञानम्, धनम्, आलस्येन।

(२) आगे दिये शब्दों के सब बिभक्तियों में उच्चारण

---

❀अध्यापकों से निवेदन है कि 'उच्चारण'—रूपावली रटवाने का प्रयत्न न करके अनुवाद के क्रम-गत अभ्यासों से ही शब्दों के उच्चारण समझायें।

जिए—प्रासाद, नृप, मृग, वृक्ष, विष, पाप, जल, मूल्य, मार्ग, र्ग, अन्न, जीवन।

## संस्कृत में अनुवाद कीजिए :—

कृष्ण की पुस्तक, छात्र के साथ, बालक के लिये, धन की च्छा, बल के लिये, मोहन के घर में, शिव के मन्दिर में, छात्रों के गृह में, बालकों के साथ।

---

## इकारान्त पुँल्लिग 'मुनि' शब्द के रूप

| भक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| थमा | मुनिः (एक साधु) | मुनी (दो साधु) | मुनयः (बहुत साधु) |
| तीया | मुनिम् (एक साधु को) | मुनी (दो साधुओं को) | मुनीन् (बहुत साधुओं को) |
| तीया | मुनिना (एक साधु द्वारा) | मुनिभ्याम् (दो साधुओं द्वारा) | मुनिभिः (बहुत साधुओं द्वारा) |
| तुर्थी | मुनये (एक साधु के लिए) | मुनिभ्याम् (दो साधुओं के लिए) | मुनिभ्यः (बहुत साधुओं के लिए) |
| ञ्चमी | मुनेः (एक साधु से) | मुनिभ्याम् (दो साधुओं से) | मुनिभ्यः (बहुत साधुओं से) |
| ष्ठी | मुनेः (एक साधु का) | मुन्योः (दो साधुओं का) | मुनीनाम् (बहुत साधुओं का) |

| | | | |
|---|---|---|---|
| सप्तमी | मुनौ | मुन्योः | मुनिषु |
| | (एक साधु में) | (दो साधुओं में) | (बहुत साधुओं में) |
| सम्बोधन | [हे] मुने | [हे] मुनी | [हे] मुनयः |
| | [हे] साधु | [हे] दो साधुओ | [हे] बहुत साधुअ |

इसी प्रकार सभी इकारान्त पुँल्लिङ्ग शब्दों के रूप चलेंगे।

## कुछ पुँल्लिग इकारान्त शब्द औ. अर्थ

| | | |
|---|---|---|
| अग्निः = आग | नृपतिः = राजा | गिरिः = पहाड़ |
| पाणिः = हाथ | पतिः = स्वामी | हरिः = विष्णु |
| ऋषिः = साधु | उदधि = समुद्र | मणिः = रत्न |
| विधिः = भाग्य | निधिः = खज़ाना | असिः = तलवार |
| अतिथिः = मेहमान | रश्मिः = किरण | तिथि = दिन |
| अरिः = शत्रु | कविः = कवि | व्याधिः = बीमारी |

**नोट**—पुँल्लिङ्ग में सब इकारान्त शब्दों के ऐसे ही रूप होते हैं। परन्तु सखि और पति शब्दों के रूपों में कुछ भेद हैं, जिन के रूप नीचे बताये जाते हैं।

## इकारान्त 'सखि' शब्द के रूप

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सखा | सखायौ | सखायः |
| | (एक मित्र) | (दो मित्र) | (बहुत मित्र) |
| द्वितीया | सखायाम् | सखायौ | सखीन् |

| | | | |
|---|---|---|---|
| तृतीया | सख्या | सखिभ्याम् | सखिभिः |
| चतुर्थी | सख्ये | सखिभ्याम् | सखिभ्यः |
| पञ्चमी | सख्युः | सखिभ्याम् | सखिभ्यः |
| षष्ठी | सख्युः | सख्योः | सखीनाम् |
| सप्तमी | सख्यौ | सख्योः | सखिषु |
| सम्बोधन | [हे]सखे | [हे]सखायौ | [हे]सखायः |
| | [हे]मित्र | [हे]दो मित्रो | [हे]बहुत मित्रो |

## इकारान्त 'पति' शब्द के रूप

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | पतिः | पती | पतयः |
| द्वितीया | पतिम् | पती | पतीन् |
| तृतीया | पत्या | पतिभ्याम् | पतिभिः |
| चतुर्थी | पत्ये | पतिभ्याम् | पतिभ्यः |
| पञ्चमी | पत्युः | पतिभ्याम् | पतिभ्यः |
| षष्ठी | पत्युः | पत्योः | पतीनाम् |
| सप्तमी | पत्यौ | पत्योः | पतिषु |
| सम्बोधन | [हे] पते | [हे] पती | [हे] पतयः |

**स्मर्तव्य**—यदि पति शब्द समास के अन्त में आए, जैसे 'भूपति' 'नृपति' इत्यादि शब्दों में हैं, तो इसके रूप मुनि की तरह ही होंगे।

## इकारान्त नपुँसक लिग 'वारि' शब्द के रूप

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | वारि | वारिणी | वारीणि |
| द्वितीया | वारि | वारिणी | वारीणि |
| तृतीया | वारिणा | वारिभ्याम् | वारिभिः |
| चतुर्थी | वारिणे | वारिभ्याम् | बारिभ्यः |
| पञ्चमी | वारिणः | वारिभ्याम् | वारिभ्यः |
| षष्ठी | वारिणः | वारिणोः | वारीणाम् |
| सप्तमी | वारिणि | वारिणोः | वारिषु |
| सम्बोधन | (हे) वारि ! (हे वारे) | (हे) वारिणो ! | (हे) वारीणि |

इसी तरह नपुँसक लिङ्ग में इकारान्त शब्दों के होते हैं।

## कुछ इकारान्त शब्द और अर्थ

अव्याधि=स्वस्थ, सुरभि=सुगन्धिवाला, अनादि=आदि ही

परन्तु दधि (दही) अक्षि (आंख), अस्थि (हड्डी) इन के में कुछ भेद हैं।

## इकारान्त नपुंसक लिंग 'दधि' शब्द के रूप

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | दधि | दधिनी | दधीनि |
| द्वितीया | दधि | दधिनो | दधीनि |

| | | | |
|---|---|---|---|
| तृतीया | दध्ना | दधिभ्याम् | दधिभिः |
| चतुर्थी | दध्ने | दधिभ्याम् | दधिभ्यः |
| पञ्चमी | दध्नः | दधिभ्याम | दधिभ्यः |
| षष्ठी | दध्नः | दध्नोः | दध्नाम् |
| सप्तमी | दध्नि, दधनि | दध्नोः | दधिषु |
| सम्बोधन | हे दधे, हे दधि ! | हे दधिनी !! | हे दधीनि !!! |

इसी तरह अस्थि और अक्षि शब्दों के रूप जानने चाहिएं। जैसे—अक्षि-तृतीया=अक्ष्णा, चतुर्थी=अक्ष्णे इत्यादि।

## अभ्यास

**(१) इन शब्दों की विभक्तियां, वचन और अर्थ बताइये—**

अग्नये, नृपते, गिरी, हरये, पाणी, पतिभ्यः, ऋषिभिः, वारिणे, विध्योः, दध्नाम्, अतिथीन्, अक्ष्णा, अरिभ्याम्, उदधीनाम्, निधिषु, अस्थीनि, रश्मी, कवयः, संख्या, पत्युः।

**(२) इन शब्दों के रूप लिखिये—**

अतिथि—५मी १ वं०, असि—२ या बहु०, यति—६ष्ठी बहु०, निधि—७मी द्विवचन, रश्मि—५मी १ व०, विधि—६ष्ठी १ व०, पाणि—७मी बहु० और ३या १व०।

**(३) शुद्ध कीजिए—**

अतिथ्ये नमः, अरिणां गृहम्, मम अक्षणौ, यतिस्य कुटीरम्, द्वे अस्थीनि, अग्नीभिः दग्धम्।

**(४) संस्कृत में अनुवाद कीजिये—**

राजा के नौकर, ऋषियों के आश्रमों में, जल के स्वाद में, कवियों के वचनों को, दही के पात्र में, मित्रों के लिए दूध।

## उकारान्त पुंल्लिग 'गुरु' शब्द

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | गुरुः | गुरू | गुरवः |
| द्वितीया | गुरुम् | गुरू | गुरून् |
| तृतीया | गुरुणा | गुरुभ्याम् | गुरुभिः |
| चतुर्थी | गुरवे | गुरुभ्याम् | गुरुभ्यः |
| पञ्चमी | गुरोः | गुरुभ्याम् | गुरुभ्यः |
| षष्ठी | गुरोः | गुर्वोः | गुरूणाम् |
| सप्तमी | गुरौ | गुर्वोः | गुरुषु |
| सम्बोधन | (हे) गुरो ! | (हे) गुरू !! | (हे) गुरवः !!! |

इसी तरह उकारान्त पुंल्लिग प्रभु, भानु, शिशु, वायु, शम्भु, रिपु, मनु, रघु, बाहु आदि शब्दों के रूप बनेंगे ।

## उकारान्त 'वस्तु' शब्द नपुंसकलिंग के रूप

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | वस्तु | वस्तुनी | वस्तूनि |
| द्वितीया | वस्तु | वस्तुनी | वस्तूनि |
| तृतीया | वस्तुना | वस्तुभ्याम् | वस्तुभिः |
| चतुर्थी | वस्तुने | वस्तुभ्याम् | वस्तुभ्यः |
| पञ्चमी | वस्तुनः | वस्तुभ्याम् | वस्तुभ्यः |
| षष्ठी | वस्तुनः | बस्तुनोः | वस्तूनाम् |
| सप्तमी | वस्तुनि | वस्तुनोः | वस्तुषु |

म्बोधन हे वस्तु, हे वस्तो ! हे वस्तुनी !! हे वस्तूनि !!!

वस्तु शब्द के रूपों को देख कर निश्चय हो जायेगा कि इस के रूपों और वारि शब्द के रूपों में कोई भी अन्तर नहीं है। केवल उ और इ का ही दोनों में भेद हैं।

**कुछ उकारान्त नपुंसक लिंग शब्द और उनके अर्थ—**

मधु=शहद, वस्तु=चीज़, अश्रु=आंसू, जानु=घुटना, तालु=तालू

## अभ्यास

**(१) रूप बताइए—**

गुरु–६ष्ठी एकवचन, प्रभु–४र्थी १ व०, वायु–५मी १ व०, ानु–३या बहु व०, रिपु–२या द्विव०, बाहु–७मी द्विव०, साधु–२या हुव०, वस्तु–४र्थी १व०, मधु–७मी १व०, अश्रु–६ष्ठी द्विव०, ालु–७मी १ व०।

(२) इन के अर्थ बताइये और विभक्ति तथा वचन भी बताइए :—

शिशुभिः, वाय्वोः, साधोः, शम्भौ, मनुना, रघुः, भानवः, शिशुभ्याम्, बाहूनाम्, भानवे, रिपोः, वस्तूनि, अश्रुणः, वसुनोः, मधूनाम्, तालुने, जानुनी।

———

# ऋकारान्त शब्द

ऋकारान्त शब्दों के प्रथमा विभक्ति के एक वचन में 'ऋ' के स्थान में 'आ' आ जाता है और उसके परे कोई विभक्ति नहीं रहती। जैसे—दाता, पिता, माता।

ऋकारान्त शब्दों में प्रथमा विभक्ति के द्विवचन, बहुवचन और द्वितीया के एकवचन, द्विवचन इन चारों स्थानों में ऋ को आर् हो जाता है, परन्तु कुछ शब्दों में ऋ को अर् होता है। वे शब्द थोड़े से ही हैं। जैसे—पितृ, मातृ, भ्रातृ, देवृ, जामातृ, दुहितृ। बाकी ऋकारान्त शब्दों को ऊपर कहे गए स्थानों में आर् ही होगा।

## ऋकारान्त पुंल्लिग 'दातृ' शब्द के रूप

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| १मा | दाता | दातारौ | दातारः |
| २या | दातारम् | दातारौ | दातॄन् |
| ३या | दात्रा | दातृभ्याम् | दातृभिः |
| ४र्थी | दात्रे | दातृभ्याम् | दातृभ्यः |
| ५मी | दातुः | दातृभ्याम् | दातृभ्यः |
| ६ष्ठी | दातुः | दात्रोः | दतॄणाम् |
| ७मी | दातरि | दात्रोः | दातृषु |
| सम्बोधन | हे दातः ! | हे दातारौ !! | हे दातारः !!! |

नीचे लिखे शब्दों के रूप इसी तरह होंगे—

नेतृ (नेता) कर्तृ (करने वाला) गन्तृ (जाने वाला) हन्तृ (मारने वाला) धातृ (पालने वाला) श्रोतृ (सुनने वाला) वक्तृ (बोलने वाला) होतृ (हवन करने वाला) नप्तृ (पोता)।

## 'पितृ' (पिता) शब्द के रूप

| विभक्ति | एकवचन | द्वबचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| १मा | पिता | पितरौ | पितरः |
| २या | पितरम् | पितरौ | पितॄन् |
| ३या | पित्रा | पितृभ्याम् | पितृभिः |
| ४र्थी | पित्रे | पितृभ्याम् | पितृभ्यः |
| ५मी | पितुः | पितृभ्याम् | पितृभ्यः |
| ६ष्ठी | पितुः | पित्रोः | पितॄणाम् |
| ७मी | पितरि | पित्रोः | पितृषु |
| सम्बोधन | हे पितः ! | हे पितरो !! | हे पितरः !!! |

इसी तरह मातृ (माई) भ्रातृ (भाई) जामातृ (जँवाई) देवृ (देवर) नृ (मनुष्य) दुहितृ (बेटी) शब्दों के रूप पितृ शब्द के समान ही चलेंगे। 'मातृ' का द्वितीया बहुबचन में 'मातॄः' बनेगा, 'मातॄन्' नहीं। इसी तरह दुहितृ का रूप दुहितॄः

स्मर्तव्य—स्त्रीलिंग में सभी ऋकारान्त शब्दों के आगे ई

आ जाता है और ऋ को र् हो जाता है। जैसे—दातृ दात्री, धातृ का धात्री, नेतृ का नेत्री आदि—ऋकारान्त शब्दों के स्त्रीलिंग के रूप ईकारान्त नदी आदि की तरह चलेंगे।

## ऋकारान्त नपुंसकलिंग 'दातृ' शब्द के रूप

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| १मा | दातृ | दातृणी | दातृणि |
| २या | दातृ | दातृणी | दातृणि |
| ३या | दातृणा | दातृभ्याम् | दातृभिः |
| ४थी | दातृणे | ,, | दातृभ्यः |
| ५मी | दातृणः | ,, | ,, |
| ६ष्ठी | दातृणः | दातृणोः | दातृणाम् |
| ७मी | दातृणि | ,, | दातृषु |
| सम्बोधन | हे दातृ, हे दातः ! | हे दातृणी !! | हे दातृणि !!! |

## ओकारान्त पुंल्लिग 'गो' शब्द के रूप (बैल या गाय)

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| १मा | गौः | गावौ | गावः |
| २या | गाम् | गावौ | गाः |
| ३या | गवा | गोभ्याम् | गोभिः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ४र्थी | गवे | गोभ्याम् | गोभ्यः |
| ५मी | गोः | „ | „ |
| ६ष्ठी | गोः | गवोः | गवाम् |
| ७मी | गवि | „ | गोषु |
| सम्बोधन | हे गौः | हे गावौ | हे गावः |

**स्मर्तव्य**—गो शब्द के स्त्रीलिंग में भी इसी तरह रूप रहेंगे।

अकारान्त, ईकारान्त, ऊकारान्त, पुंल्लिग शब्दों के रूप अनावश्यक और कठिन होने के कारण नहीं लिखे गये हैं।

## अभ्यास

**(१) इन शब्दों की विभक्तियां, वचन तथा अर्थ बताइये**—दातरि, पित्रोः, भ्रातॄन्, जामातरम्, पित्रे, नेतॄणाम्, दातृ, भ्रातुः, कर्ता, हन्तृभ्यः, श्रोत्रोः, होतरि, वक्तुः, नप्तुः दातृणोः, गवाम्, गाः, गवा।

**(२) रूप बताइये :—**

पितृ—चतुर्थी बहु व०, हन्तृ—३या द्विव०, गन्तृ—५मी द्विवचन, नेतृ—३या १ व०, जामातृ—५मी १ व०, धातृ—६ष्ठी १ व०, नृ—१मा १ व०, देवृ—१मा बहुव०, दातृ—नपुंस० २या बहुव०, गो—५मी १व०।

**(३) शुद्ध कीजिये—**

पितृणा, भ्रातरोः, हन्तरी, गवाभ्याम्, श्रोतृणे।

**(४) संस्कृत में अनुवाद कीजियेः—**

पिता के आदेश से, पति के दो भाइयों में, हवन करने वाला,

गो के बछड़ों को। मारने वालों के द्वारा। दो भाइयों का परस्पर विरोध। दाता के लिए दान।

## स्त्रीलिंग शब्दों के रूप

स्त्रीलिंग के शब्द भी स्वरान्त और व्यञ्जनान्त, दोनों तरह के होते हैं। उन में से व्यञ्जनान्तों में पुंल्लिग के शब्दों से प्रायः कुछ अन्तर नहीं आता। स्वरान्त, स्त्रीलिंग शब्दों के रूप नीचे दिये जाते हैं—

**स्मर्तव्य**—ह्रस्व अकारान्त स्त्रीलिङ्ग कोई शब्द नहीं होता।

### आकारन्त स्त्रीलिंग 'बाला' (लड़की) शब्द के रूप

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| १मा | बाला | बाले | बाला: |
| २या | बालाम् | बाले | बालाः |
| ३या | बालया | बालाभ्याम् | बालाभि: |
| ४र्थी | बालायै | ,, | बालाभ्य: |
| ५मी | बालाया: | ,, | ,, |
| ६ठी | बालाया: | बालयो: | बालानाम् |
| ७मी | बालायम् | बालयो: | बालासु |
| सम्बोधन | हे बाले ! | हे बाले !! | हे बाला: !!! |

इसी तरह के कुछ आकारन्त स्त्रीलिंग नीचे लिखे शब्दों के रूप होंगे

| ...द अर्थ | शब्द अर्थ | शब्द अर्थ |
|---|---|---|
| ...=एक नदी | लता=बेल | आज्ञा=हुक्म |
| ...स्ता=जेहलम नदी | रेखा=लकीर | क्रीड़ा=खेल |
| ...भागा=चनाब नदी | कथा=कहानी | निशा=रात |
| ...शाला=स्कूल | विद्या=इलम | सभा=सभा |
| ...ा=मकान | पूजा=पूजा | |

### अभ्यास

) विद्यया सुखम्। चन्द्रभागायाः जलं शीतलम्। वितस्तयां कमलानि। गुरोः आज्ञा। निशासु कथा भवन्ति। सभायै पाठशालायाम् अवकाशः।

ऊपर लिखे वाक्यों का अर्थ लिखिये :—

रेखाः, क्रीड़ायाः, कथया, शालायाः, निशानाम्, विद्यां, सभाम्, वितस्तायै।

ऊपर लिखे रूप किस किस विभक्ति के और किस किस वचन के हैं ?

) शुद्ध कीजिए :—

आज्ञास्य, चिन्तेन, लतेभ्यः, पाठशालैः, गङ्गान्, पूजेषू।

